हस्तलेखों के आधार पर सम्पादन किया जो राजकीय संस्कृत कालेज, बनारस के सरस्वती भवन, पुस्तकालय द्वारा सन् १९४३ ई. में प्रकाशित है । इस वृत्ति के दश पादों में कुल ६६६ सूत्र हैं, जबकि पञ्चपादी में ७५० सूत्र हैं । इस वृत्ति में अधिकांश सूत्र पञ्चपादी के ही हैं । इस वृत्ति की यह विशेषता है कि इसमें वर्णानुक्रम से शब्द पठित हैं । इसीलिए उण् प्रत्यय इसमें सबसे पहले पठित नहीं हैं । इसमें सर्वप्रथम अनि प्रत्यय पठित है । इसमें शब्दों की प्रकृतिभूत धातु का गणनिर्देश स्पष्ट है । इसी के साथ कर्ता, कर्म आदि कारकों का भी निर्देश किया गया है । पञ्चपादी उणादिसूत्रों की व्याख्या की तरह पाणिनीय वैयाकरणों ने दशपादी सूत्रों की भी व्याख्या की है । रामचन्द्र-कृत 'प्रक्रियाकौमुदी' पर विट्ठलार्य-कृत 'प्रसाद' टीका के अन्तर्गत दशपादी की व्याख्या मिलती है । किन्तु यह वृत्ति यु.मी. द्वारा सम्पादित वृत्ति से भिन्न है । एक तीसरी दशपादी वृत्ति का हस्तलेख यु. मी. के पास सुरक्षित है, जो अभी अप्रकाशित है । यु.मी. ने 'दशपादी का कर्ता पाणिनि हो सकता है' ऐसी सम्भावना व्यक्त की है । किन्तु अभी यह प्रमाणसापेक्ष है । दशपादी-वृत्ति में प्रसिद्ध 'घर' शब्द भी 'हन्ते रन् घ च' (८/११४) सूत्र से निष्पादित है । इस तरह यह वृत्ति पाण्डित्यपूर्ण एवं प्रकृष्ट है ।

## पाणिनीयेतर उणादिसूत्र

केवल पाणिनीय व्याकरण में ही उणादिसूत्र नहीं रचे गये, बल्कि कातन्त्र; चान्द्र, भोजीय, सारस्वत, हैम, सौपद्म, संक्षिप्तसार आदि व्याकरणों में भी उणादिसूत्रों की रचना हुई और उन सूत्रों पर वृत्तियाँ भी लिखी गयीं । यहाँ इन

व्याकरणों में कातन्त्र को छोड़कर शेष का परिचय प्रस्तुत है ।

**चान्द्रोणादिसूत्र–** चान्द्र व्याकरण के प्रणेता चन्द्रगोमी या चन्द्राचार्य थे । यह बङ्गदेशीय या कश्मीरी थे । कहा जाता है कि गोमिन् की उपासना करने से ये 'चन्द्रगोमी' नाम से प्रसिद्ध हुए । इनका काल इतिहासकारों ने पाँचवीं शताब्दी आदि सम्भावित किया है । इनका व्याकरण नेपाल, कश्मीर, श्रीलङ्का तथा तिब्बत में अधिक प्रचलित रहा । इस व्याकरण में 'चन्द्रोपज्ञमसंज्ञकं व्याकरणम्' अर्थात् संज्ञासूत्रों का विधान नहीं है, यह इसकी प्रमुख विशेषता है । यह व्याकरण लघु, विस्पष्ट तथा सम्पूर्ण है । इस व्याकरण की रचना पाणिनीय व्याकरण के प्रशस्त व्याख्यान–ग्रन्थों के आधार पर हुई है । चन्द्रगोमी के बौद्ध होने से बौद्ध–समाज में भी यह प्रचलित रहा है । चान्द्र–व्याकरण का तिब्बती–भाषा में भी अनुवाद प्राप्त है । 'संस्कृत के बौद्ध वैयाकरण' (पृ.२३) ग्रन्थ के अनुसार चन्द्रगोमी– द्वारा रचित ४८ ग्रन्थ तिब्बतीभाषानुवाद में आज भी सुरक्षित हैं । चान्द्र व्याकरण में ६ अध्याय आज उपलब्ध हैं । इसके प्रत्येक अध्याय में चार पाद हैं । इसके ७–८ अध्याय प्राप्त नहीं होते । जिनमें स्वर–वैदिक शब्दों का समावेश सम्भवतः इनके बौद्धमतावलम्बी होने से नहीं किया गया था ।

पाणिनीय की तरह चान्द्र व्याकरण में भी धातुपाठ, गणपाठ एवं उणादिपाठ की रचना हुई । इसमें चन्द्रगोमी ने सवृत्तिक ३२८ उणादिसूत्रों की रचना ३ पादों में की है । जिनसे १०९० औणादिक शब्द निष्पन्न होते हैं । इस वृत्ति में स्वर–व्यञ्जनान्त शब्द क्रमशः निष्पादित हैं । इसमें मुख्य

सूत्र 'उणादयः' (चा.१/३/१) ऐसा निर्दिष्ट है । यु.मी. ने पञ्चपादी का आधार त्रिपादी चान्द्रोणादि बतलाया है ।

भोजीय–उणादिसूत्र– पाणिनीय एवं चान्द्र व्याकरण पर आधारित 'भोज–व्याकरण' का निर्माण महाराज भोजदेव ने किया । यह बहुश्रुत है महाराज भोज के समय संस्कृत भाषा का बहुत प्रचार–प्रसार था । महाराज भोज उच्चकोटि के संस्कृत विद्वानों को पुरस्कृत करते थे तथा उनके साथ वाग्–विलास भी करते थे । कहा जाता है कि इनके समय में जुलाहे तथा लकड़हारे भी संस्कृत के सुविज्ञ थे । तभी राजा भोज की त्रुटि को एक काष्ठ ढोने वाले ने प्रदर्शित करते हुए कहा था–

'न तथा बाधते राजन् ! यथा बाधति बाधते'

राजा भोज की स्पष्ट घोषणा थी कि चाण्डाल भी यदि विद्वान् हो तो मेरे नगर में रहे, किन्तु यदि ब्राह्मण होते हुए भी वह मूर्ख हो तो मेरे नगर से बाहर हो जाए । इससे स्पष्ट है कि राजा भोज संस्कृत के अनन्य भक्त तथा प्रेमी थे । भोज ने वाक्, चित्त तथा शरीर के मल का नाश (१) सरस्वतीकण्ठाभरण (२) पातञ्जल–योगसूत्र (३) राजमृगाङ्क (वैद्यक ग्रन्थ) इन तीन ग्रन्थों की रचना करके किया । भोज का व्याकरण 'सरस्वतीकण्ठाभरणम्' नाम से प्रसिद्ध है । अन्य व्याकरणों में गणपाठ, उणादिपाठ आदि खिल पाठ के अन्तर्गत पाये जाते हैं, किन्तु भोज की यह विशेषता है कि इन्होंने धातु, गण, लिङ्गानुशासन एवं उणादिपाठों को

---

1. चाण्डालोऽपि भवेद् विद्वान् यः स तिष्ठतु मे पुरि ।
विप्रोऽपि यो भवेन्मूर्खः स पुराद् बहिरस्तु मे ॥
(भोजप्रबन्ध वल्लभदेव कृत)

शब्दानुशासन के अन्तर्गत ही संगृहीत किया है । इससे सम्भव है कि भोज ने इन खिलपाठों का अध्ययन सूत्रपाठ के साथ अधिक उपयोगी समझकर ही शब्दानुशासन में इनका समावेश किया होगा । इनका व्याकरण पाणिनीय से भी आकार में विशाल है, किन्तु यह पाणिनीय पर आधारित है । 'सरस्वतीकण्ठाभरण' नामक शब्दानुशासन में ८ अध्याय हैं, तथा प्रत्येक में ४ पाद हैं । इस तरह ३२ पादों में ६४३१ सूत्र निबद्ध हैं । इसमें परिभाषा, लिङ्गानुशासन एवं उणादि भी समाहित हैं । इनके सूत्रों पर दण्डनाथ नारायण-भट्ट-कृत 'हृदयहारिणी' नाम की महत्त्वपूर्ण वृत्ति भी प्रकाशित है ।

भोजकृत 'सरस्वतीकण्ठाभरण'[1] द्वितीय अध्याय के १-३ पादों में निर्दिष्ट ७९५ उणादिसूत्र, दण्डनाथ कृत 'हृदयहारिणी टीका' सहित डॉ.टी.आर. चिन्तामणि के सम्पादकत्व में सन् १९३४ ई. में मद्रास विश्वविद्यालय से प्रकाशित है । इस ग्रन्थ में औणादिक शब्दों की धातु एवं व्युत्पत्ति अनिर्दिष्ट है । भोज की यह उल्लेखनीय विशेषता है कि प्रायः अन्य व्याकरणों में उणादि को परिशिष्ट में स्थान दिया गया किन्तु इसमें शब्दानुशासन के अन्तर्गत ही उणादिसूत्रों को स्थान दिया गया ।

**सारस्वत-उणादिसूत्र-** इस व्याकरण के विषय में एक किंवदन्ती है कि इसके प्रणेता 'अनुभूतिस्वरूपाचार्य' के मुख से 'पुंक्षु' शब्द के स्थान पर 'पुंशु' ऐसा अपशब्द निकल गया, तब विद्वानों के द्वारा उनका उपहास करने से उन्होंने

---

1. इसी नाम से भोज का एक और ग्रन्थ है जो अलङ्कारशास्त्र से सम्बन्धित है ।

इसी शब्द के साधुत्व- हेतु सरस्वती की उपासना की। सरस्वती ने प्रसन्न होकर इन्हें ७00 सूत्र प्रदान किए। इसीलिए इसका 'सारस्वत' नाम पड़ा। यह किंवदन्ती कितनी सत्य है, कहा नहीं जा सकता। क्षेमेन्द्र ने इस व्याकरण का रचयिता 'नरेन्द्र' है- ऐसा प्रतिपादित किया है। सारस्वत व्याकरण के दो पाठ मिलते हैं एक में ७00 सूत्र हैं तथा दूसरा रामाश्रम द्वारा व्याख्यात 'सिद्धान्तचन्द्रिका' के नाम से प्राप्त होता है जिसमें १५00 सूत्र हैं। अतः यह दो भागों में मिलता है। यु.मी. इसे सारस्वत का ही परिबृंहित रूप मानते हैं। कुछ लोग 'सिद्धान्तचन्द्रिका' को सारस्वत का रूपान्तर भी मानते हैं।

सारस्वत व्याकरण में उणादिसूत्रों की संख्या ३३ मात्र है, जबकि 'सिद्धान्तचन्द्रिका' में ३७0 उणादिसूत्र प्राप्त होते हैं। इन सूत्रों पर सदानन्द-कृत 'सुबोधिनी' टीका भी प्राप्त है। इसके विस्तृत परिचय हेतु व्या.शा.इ., यु.मी. (भाग.२) द्रष्टव्य है।

**हैम-उणादिसूत्र-** जैन सम्प्रदाय में हेमचन्द्र सूरि का प्रमुख स्थान है। हेमचन्द्र ने व्याकरण, काव्य-साहित्य, न्याय, धर्म आदि विषयों में अनेक ग्रन्थों की रचना की है। इनके पिता का नाम चाचिग तथा माता का नाम पाहिनी था। इन्होंने सम्राट् सिद्धराज (जयसिंह) के आदेश से शब्दानुशासन की रचना की। इनका जन्म सं. ११४५ में अहमदाबाद, गुजरात में हुआ था। हेमचन्द्र ने 'सिद्ध हैम शब्दानुशासन' नामक विशालकाय व्याकरण की रचना की थी। इसमें कातन्त्र व्याकरण के अनुसार प्रकरणों को रखा गया है। इनका संस्कृत के साथ प्राकृत भाषा पर भी अधिकार था। इनके व्याकरण में ८ अध्याय तथा उनमें निबद्ध सूत्र ३५६६

है । अन्तिम आठवाँ अध्याय प्राकृत-भाषा का व्याकरण है । हेमचन्द्र ने अपने व्याकरण पर स्वविरचित तीन व्याख्याओं में प्रत्युत्पन्नमति वालों के लिए 'बृहती वृत्ति, मध्यम बुद्धि वालों के लिए मध्यवृत्ति, तथा बालकों के लिए लघ्वी वृत्ति की रचना की । इनके व्याकरण पर अन्य विद्वानों ने भी टीकाएँ की हैं ।

हेमचन्द्र ने शब्दानुशासन के साथ ही धातुपाठ, गणपाठ, उणादिसूत्र सवृत्तिक, लिङ्गानुशासन आदि पाठों की भी रचना की । इनके उणादिसूत्रों की संख्या १००६ है । इनकी स्वोपज्ञ व्याख्या २८०० श्लोकों में प्राप्त होती है । इस तरह उणादि-वाङ्मय में सर्वाधिक सूत्रसंख्या हेमचन्द्र-व्याकरण में ही है ।

उपर्युक्त उणादि-वाङ्मय के अलावा क्रमदीश्वर-कृत 'संक्षिप्तसार व्याकरण' में निबद्ध उणादिसूत्रों की व्याख्या गोयीचन्द्र ने की है । इसी तरह पद्मनाभदत्त-रचित 'सुपद्मव्याकरण' में भी उणादिवृत्ति दो पादों में विभक्त है । किन्तु यह अप्रकाशित है । इसी तरह पालिभाषा के कच्चायन-मोग्गलान-सद्दनीति इन तीन व्याकरणों में भी उणादिसूत्र एवं टीकाएँ प्राप्त होती हैं । यहाँ विस्तारभय से अन्य इसी तरह के अनुपलब्ध उणादि-ग्रन्थों का परिचय प्रस्तुत नहीं किया जा रहा है । विशेष-परिचय हेतु यु.मी.-व्या.शा.इ. (भाग २) द्रष्टव्य है ।

अब प्रकृत ग्रन्थ से सम्बद्ध कातन्त्र व्याकरण तथा उसके उणादिसूत्रों का विवरण इस प्रकार है ।

कातन्त्र-व्याकरण- यह पाणिनीय-व्याकरण से अर्वाचीन है, किन्तु निबद्ध कुछ सूत्र पाणिनीय सूत्रों से पूर्ववर्ती प्रतीत

होते हैं । कुछ वैयाकरण इसका सम्बन्ध पाणिनीय पूर्ववर्ती ऐन्द्र व्याकरण से भी जोड़ते हैं । कुछ लोगों का मत है कि काशकृत्स्न–व्याकरण का संक्षिप्त रूप ही कातन्त्र व्याकरण है । इस व्याकरण की संरचना भी पाणिनीय से भिन्न है, जबकि चान्द्र–जैनेन्द्र आदि व्याकरणों की प्रक्रिया पाणिनीय से प्रभावित है । कातन्त्र व्याकरण प्रक्रिया की दृष्टि से चान्द्र–भोजीय–हैम आदि व्याकरणों से प्रायः भिन्नता रखता है । इसमें वर्णित संज्ञाएँ निरुक्त एवं प्रातिशाख्य ग्रन्थों में तथा कुछ काशकृत्स्न में भी प्राप्त होती हैं ।

कातन्त्र शब्द का 'ईषत् तन्त्रं कातन्त्रम्' इस व्युत्पत्ति में ईषत् अर्थ में कु शब्द को का आदेश होकर 'अल्प तन्त्र' 'लघु तन्त्र' ऐसा अर्थ होता है । इसे 'कौमार व्याकरण' इसलिए कहा जाता है कि कुमार अर्थात् कार्त्तिकेय के अनुग्रह से 'शर्ववर्मा' ने इसकी रचना की थी । कुछ वैयाकरण कुमारों– बालकों को व्याकरण का साधारण ज्ञान कराने के लिए इसकी रचना हुई, ऐसा भी कहते हैं । कार्त्तिकेय के वाहन मयूर के पिच्छ (पंख) पर इसको लिखा गया था, इसीलिए इसे 'कलाप व्याकरण' नाम से भी कहा जाता है । बङ्ग–संस्करण तथा तिब्बती–अनुवाद में अधिकांशतः 'कलाप व्याकरण' नाम से ही इसका उल्लेख है ।

कातन्त्र व्याकरण के विषय में कथासरित्सागर के एक आख्यान के अनुसार सातवाहन नामक राजा को व्याकरण–ज्ञान कराने के लिए शर्ववर्मा ने कातन्त्र व्याकरण की रचना की थी । इसका कारण यह है कि यह राजा एक बार अपनी रानियों के साथ जल–क्रीडा कर रहा था तभी एक विदुषी रानी ने जल–क्रीडा से थकं जाने के कारण राजा से यह अभ्यर्थना की– हे देव ! मोदकं देहि, राजा ने सोचा कि

यह मोदक अर्थात् लड्डू माँग रही है, अतः 'लड्डू' मँगवाकर उसे दे दिए । इससे रानी ने राजा की हँसी उड़ायी, क्योंकि रानी ने जल–क्रीडा से थक जाने के कारण 'मोदकम्–मा+उदकम्' अर्थात् अब जल मत फेंकिए, ऐसा कहा था । राजा इस घटना से बहुत लज्जित हुआ और उसने व्याकरण–ज्ञान करने का संकल्प लिया तथा शर्ववर्मा से व्याकरण पढ़ाने हेतु कहा । शर्ववर्मा ने उसे ६ महीनों में व्याकरण–ज्ञान कराने का वचन दे दिया । शर्ववर्मा ने स्वामी कार्त्तिकेय से स्वयं को व्याकरण सिखाने की प्रार्थना की और कार्त्तिकेय ने प्रसन्न होकर 'सिद्धो वर्णसमाम्नायः' इस प्रथम सूत्र का उपदेश किया । कहा जाता है कि जब शर्ववर्मा ने दूसरा सूत्र स्वयं बनाकर कह दिया तब इससे कार्त्तिकेय ने शाप दे दिया कि यह व्याकरण पाणिनीय व्याकरण का मान–मर्दन नहीं कर पाएगा तथा यह छोटा ही रहेगा । अत एव इसका 'कातन्त्र व्याकरण' नाम पड़ा ।

इस व्याकरण में मूलतः १४०० सूत्र प्राप्त होते हैं । इन सूत्रों पर दुर्गसिंह कृत वृत्ति भी उपलब्ध है, जिससे यह व्याकरण और अधिक परिष्कृत हुआ । इसमें सन्धि, नाम, आख्यात ये ३ अध्याय शर्ववर्मा– द्वारा प्रोक्त है, जबकि अन्तिम चतुर्थ अध्याय– 'कृत् प्रकरण' का कर्ता 'कात्यायनेन ते सृष्टा विबुद्धप्रतिपत्तये' इस दुर्गसिंहोक्त वचन के अनुसार वररुचि कात्यायन है । इतिहासकारों ने कातन्त्र व्याकरण का रचनाकाल ईसवीय सन् का प्रारम्भिक समय निर्दिष्ट किया है । इस व्याकरण के बहुत से महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ बङ्गलिपि में तथा तिब्बती–अनुवाद में सुरक्षित हैं ।

अन्य व्याकरणों की तरह कातन्त्र व्याकरण में भी धातुपाठ, गणपाठ, उणादिपाठ, लिङ्गानुशासन आदि खिलपाठ के

अन्तर्गत उपलब्ध हैं । इन सभी पाठों के साथ कातन्त्र-सूत्रपाठ, परिभाषा-पाठ तथा अन्य महत्त्वपूर्ण परिशिष्टों का संग्रह डॉ०. जानकीप्रसाद द्विवेदी द्वारा सम्पादित 'कलापव्याकरण' ग्रन्थ में मिलता है, जो संस्थान से सन् १९८८ ई. में प्रकाशित है । इसके पूर्व डॉ० द्विवेदी का 'कातन्त्रव्याकरणविमर्श' नामक शोधप्रबन्ध भी प्रकाशित है जिसमें प्रायः पाणिनीय प्रक्रिया से इस व्याकरण की तुलना की गई है ।

**कातन्त्र-उणादिसूत्र-** कातन्त्र-उणादिसूत्रों के विभिन्न संस्करणों में उणादिसूत्रों की संख्या में विषमता पाई जाती है । इसके उपलब्ध तीन संस्करणों में (१) मद्रास से प्रकाशित देवनागरी-संस्करण के ६ पादों में ३९९ उणादिसूत्र, (२) कलकत्ता से बङ्ग-लिपि में प्रकाशित 'कलापव्याकरण' ग्रन्थ के अन्तर्गत संगृहीत ५ पादों में २६३ सूत्र, (३) तिब्बती-भाषा में भिक्षु नम् खा सङ्पो द्वारा अनूदित ४ पादों में २६७ सूत्र प्राप्त होते हैं । इन तीनों संस्करणों में दुर्गसिंह-कृत वृत्ति भी समुपलब्ध है ।

**उणादिसूत्रकर्ता-** जिस तरह पाणिनीय सम्प्रदाय में कुछ वैयाकरण उणादिसूत्रों के रचयिता शाकटायन को तथा कुछ पाणिनि को मानते हैं, उसी प्रकार कुछ विद्वान् कातन्त्रोणादि-सूत्रों का रचयिता वररुचि कात्यायन को तथा कुछ दुर्गसिंह को मानते हैं । कात्यायन को उणादिसूत्रों का भी रचयिता मानने में दुर्गसिंह-कृत 'वृक्षादिवदमी रूढाः' इस वचन को कुछ लोग आधार मानते हैं । इसका तात्पर्य यह है कि वृक्ष आदि शब्दों की तरह कृत्-प्रत्ययान्त शब्दों को रूढ मानकर कृती (रचनाकार-शर्ववर्मा) ने कृत्-सूत्र नहीं बनाये उन्हें तो कात्यायन ने बनाया है । इससे स्पष्ट है

क़ि कृदन्त भाग शर्ववर्मा ने न बनाकर कात्यायन ने बनाया । अतः कहा जा सकता है कि इस दुर्गसिंहोक्त वचन में प्रतिपादित वृक्ष आदि शब्द उणादि–प्रत्ययान्त ही होते हैं । अंतः कृत्–सूत्रों की तरह उणादि–सूत्र भी वररुचि कात्यायन ने बनाये होंगे । वैसे संस्कृत–वाङ्मय में कात्यायन नामक अनेक वैयाकरण प्राप्त होते हैं । पाणिनीय सूत्रों पर वार्त्तिकों का प्रणयन कात्यायन ने किया तथा शुक्लयजुर्वेद के प्रातिशाख्यकार भी कात्यायन ही थे । कविराज सुषेण विद्याभूषण के अनुसार कातन्त्र के एकदेशी वररुचि है । इसीलिए वररुचि को ही कातन्त्र–कृत्सूत्रों का रचयिता कहा जा सकता है । युधिष्ठिर मीमांसक ने कात्यायन गोत्रज वररुचि को महाराज विक्रम का सभारत्न एवं पुरोहित होने की सम्भावना व्यक्त की, है ।

कातन्त्र–उणादिसूत्रों के रचयिता कातन्त्रवृत्तिकार दुर्गसिंह हैं, ऐसा मत गुरुपद हालदार ने 'व्याकरणदर्शनेर इतिहास' ग्रन्थ में प्रतिपादित किया है । ऐसा भी कहा जाता है कि जिस प्रकार पाणिनि ने उणादिसूत्र नहीं बनाये बल्कि किसी अन्य ने बनाकर पीछे जोड़ दिए, उसी तरह कात्यायन ने कातन्त्र–उणादिसूत्र नहीं बनाये बल्कि दुर्गसिंह नामक आचार्य ने उणादिसूत्र बनाकर पीछे जोड़ दिए । इस तरह दुर्गसिंह को भी उणादिसूत्रों का रचयिता इतिहासकार मानते हैं और ऐसा मानने में वे दुर्गसिंह–कृत निम्न प्रतिज्ञा को प्रमाण के रूप में प्रस्तुत करते हैं–

'उणादयोऽभिधास्यन्ते बालव्युत्पत्तिहेतवे'

इसी उणादिवृत्ति ग्रन्थ के अन्त में निर्दिष्ट 'तेषां विज्ञैः कार्य्या मृग्या धातोस्ततः प्रत्ययान्तात्' इस वचन से भी दुर्गसिंह ग्रन्थ में अनुपदिष्ट औणादिक पदों की व्युत्पत्ति के लिए

प्रेरित करता है । अतः दुर्गसिंह ने ही उणादिसूत्र एवं उन पर वृत्ति की रचना की है, यह स्पष्ट हो जाता है ।

संस्कृत-साहित्य में दुर्गसिंह नाम के तीन व्यक्तियों की सम्भावना की गई है । एक निरुक्त-भाष्यकार, दूसरे कातन्त्रवृत्तिकार तथा तीसरे कातन्त्रवृत्तिटीकाकार । कातन्त्र व्याकरण को प्रतिष्ठित तथा परिष्कृत करने का श्रेय दुर्गसिंह के ऊपर ही जाता है । इनकी वृत्ति ही कातन्त्र व्याकरण की कुञ्जी है । यु.मी. ने निरुक्त-वृत्तिकार दुर्गसिंह को कातन्त्र वृत्तिकार दुर्गसिंह से अभिन्न बतलाया है क्योंकि दोनों ग्रन्थकारों ने अपनी व्याख्या को उभयत्र 'वृत्ति' कहा है तथा कातन्त्रवृत्तिटीकाकार ने 'भगवत्' शब्द का प्रयोग किया है । यु.मी. ने इन्हें भारवि तथा मयूर से परवर्ती बतलाया है । काशिका में इनके मतों का खण्डन होने से ये काशिकाकार से पूर्ववर्ती हैं । अतः इनका समय वि.सं. ६००-६८० मानना उचित होगा । इनके देश के विषय में भी इतिहासकार अन्तिम निर्णय पर नहीं पहुँचे हैं । सिंह के स्थान पर 'सिम्ह' (सिह्म) पाठ मिलने से इनके कश्मीरी होने की सम्भावना भी की गई है । इन्होंने अपनी कातन्त्रवृत्ति में 'काम्पिल्ल' शब्द को उदाहृत किया, जिससे यह सम्भावना भी की गई कि विक्रमादित्य के मङ्गल हाथी का नाम 'काम्पिल्ल' होने से ये उज्जयिनी-निवासी भी हो सकते हैं । इसके अतिरिक्त एतद्विषयक अनेक मत प्राप्त होते हैं जिन्हें विस्तारभय से यहाँ प्रस्तुत नहीं किया जा रहा है ।

**प्रकृत ग्रन्थ से सम्बद्ध कार्य-** पूर्व में सूचित किया जा चुका है कि (१) देवनागरी-संस्करण (मद्रास), (२) बङ्ग-संस्करण (कलकत्ता) तथा (३) तिब्बती-अनुवाद ये तीन

संस्करण प्राप्त हुए । इनमें क्रमशः तीनों का विवरण प्रस्तुत है ।

(१) देवनागरी–संस्करण– डॉ० .टी.आर. चिन्तामणि ने कातन्त्र व्याकरण से सम्बद्ध दुर्गसिंह–कृत 'उणादिवृत्ति'[1] का कन्नड से देवनागरी में रूपान्तर किया, जो मद्रास विश्वविद्यालय से सन् १९३४ ई. में 'सरस्वतीकण्ठाभरण' (भोजोणादिसूत्र) के साथ प्रकाशित है । इस उणादिवृत्ति के रचयिता दुर्गसिंह (सिम्ह) हैं । इस वृत्ति में ६ पाद तथा ३९९ सूत्र हैं । डॉ०.टी.आर. चिन्तामणि सम्पादित इस वृत्ति में अनेक अपूर्ण पाठ, भ्रष्ट एवं असङ्गत पाठ देखने को मिले, जिनका समाधान यथा स्थल किया गया है ।

(२) बङ्ग–संस्करण– १८५५ शक संवत् में श्रीमद् गुरुनाथ विद्यानिधि भट्टाचार्य–द्वारा सम्पादित 'कलापव्याकरण'[2] ग्रन्थ के कृत् प्रकरण के अन्तर्गत दुर्गसिंह कृत–वृत्ति सहित उणादिसूत्र बङ्ग–लिपि में प्रकाशित है । इस संस्करण में ५ पाद तथा २६३ उणादिसूत्र हैं । मद्रास से प्रकाशित देवनागरी–संस्करण की अपेक्षा इस संस्करण में प्रकाशित दुर्गवृत्ति में पर्याप्त पाठभेद है । देवनागरी में प्रकाशित वृत्ति इससे पर्याप्त विस्तृत है । इसमें महत्त्वपूर्ण अन्तर यह है कि देवनागरी संस्करण की अपेक्षा इस संस्करण में १३२ सूत्र कम हैं । इसमें ५ पाद हैं, जबकि देवनागरी में ६ पाद हैं । देवनागरी संस्करण के चतुर्थ पाद में ७० सूत्र हैं, जबकि

1. The Uṇādisūtras in Various Recensions, part. VI-Uṇādisūtras of the Kātantra School, with the Vṛtti of Durghsiṃha, University of Madras, 1934
2. 'कलापव्याकरण–कृद्वृत्तिः' (बङ्ग–लिपि) परिशिष्ट–पृ.३९५–४२०, बङ्गाब्द १३३२, शकाब्द १८५५, छात्र पुस्तकालय, निवेदिता लेन, कलकत्ता ।

इसमें २२वें सूत्र पर ही चतुर्थ पाद समाप्त हो जाता है तथा २३ से ६६वें सूत्र तक पञ्चम पाद है, जो देवनागरी में चतुर्थ पाद के अन्तर्गत ही है । फिर भी देवनागरी के अन्तिम ४ सूत्र (६७, ६८, ६९, ७०) बङ्ग–संस्करण में संगृहीत नहीं है । इसके अतिरिक्त देवनागरी के पञ्चम पाद के ६७ सूत्र तथा छठे पाद के ६८ सूत्र तो बङ्ग–संस्करण में बिल्कुल छूट गये हैं । इस तरह कहा जा सकता है कि बङ्गलिपि में प्रकाशित उणादिवृत्ति का हस्तलेख निश्चित ही देवनागरी–संस्करण से भिन्न रहा होगा, क्योंकि बङ्ग-संस्करण में भी ४ सूत्र ऐसे हैं जो देवनागरी में नहीं है । 'कलापव्याकरण' ग्रन्थ (प्रस्तावना पृ.१७) के अनुसार सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालयीय सरस्वतीभवनस्थ एक हस्तलेख में २५३ ही सूत्र निबद्ध हैं । तिब्बती भाषा में अनूदित कलापोणादिवृत्ति से बङ्ग–संस्करण का पर्याप्त साम्य है, क्योंकि दोनों में सूत्र–संख्या प्रायः समान ही है । केवल तिब्बती में इससे एक पाद कम है ।

(३) तिब्बती संस्करण– कलापोणादिसूत्राणि[1] (ग्र.सं.४४२५, पत्र सं. $31b^4$–$34b^7$)
अनुवादक–भिक्षु आकाशभद्र (नम् खा सङ्पो)
स्थान– श्रीविहार ।

ज्ञातव्य है कि अन्य व्याकरणों की अपेक्षा कातन्त्र व्याकरण के ही सर्वाधिक ग्रन्थ तिब्बती भाषा में अनूदित हैं । जैसे कातन्त्र व्याकरण का शब्दानुशासन भाग टीकाओं के साथ अनूदित है, वैसे ही दुर्गसिंह–कृत वृत्ति–सहित उणादिसूत्र भी तिब्बती भाषा में अनूदित है । इस संस्करण में २६७

1. देगे तेनज्ञुर, ग्र.सं. ४४२५ ['नो' ६७ख–७१ख] ।

उणादिसूत्रों का अनुवाद ४ पादों में भिक्षु नम्-खा-सङ्पो ने किया है तथा इन्हीं सूत्रों पर दुर्गसिंह-कृत वृत्ति का अनुवाद वज्रध्वज (दोर्जे ग्यलछेन) ने किया है । तिब्बती-अनुवाद एवं बङ्ग-संस्करण में तो कुछ साम्य है, किन्तु देवनागरी-संस्करण से इसमें सूत्र-संख्या पाद-संख्या आदि की दृष्टि से पर्याप्त अन्तर है । देवनागरी-संस्करण के पञ्चम एवं षष्ठ पाद में निहित १३५ सूत्र इसमें उपलब्ध नहीं हैं ।

दुर्गसिंह कृत उणादिवृत्ति का तिब्बती भाषा में 'कलापोणादिवृत्ति'[1] (ग्र.सं.४४२६ पत्र सं. $34b^1$-$67b^5$) के नाम से वज्रध्वज (दोर्जे ग्यलछेन) ने भारतीय पण्डित श्रीमणिक के सहयोग से अनुवाद किया था । तिब्बती-अनुवाद के सूचीपत्र में पुण्यभद्र (पल्देन सोनम्-सङ्पो) का नाम भी निर्दिष्ट है । इससे कहा जा सकता है कि पुण्यभद्र की कृपा प्राप्त करके ही वज्रध्वज ने अनुवाद किया था । अतः पुण्यभद्र इसके अनुवादक नहीं थे । तिब्बती में जिन २६७ उणादिसूत्रों का अनुवाद भिक्षु आकाशभद्र ने किया, उन्हीं सूत्रों पर वज्रध्वज ने दुर्गसिंह-कृत वृत्ति का अनुवाद भी किया ।

**वैशिंष्ट्य-** दुर्गसिंह कृत वृत्ति के देवनागरी पाठ तथा तिब्बती-अनुवाद की पाठ-व्यवस्था में बहुत अन्तर देखने को मिलता है । जैसे देवनागरी-संस्करण में सूत्रार्थ, तत्सम्बद्ध प्रत्येक उदाहरण का उसी के साथ धातुपाठ, व्युत्पत्ति, उदाहरण-निर्देश, तथा शब्दार्थ ऐसा क्रम है, जबकि तिब्बती में

1. देगे-तेनजुर, ग्र.सं. ४४२६ ['नो' ३४खे-६७खे]

पहले सभी उदाहरणों की धातुओं का एक साथ निर्देश, उदाहरण, शब्दार्थ तथा शब्द-सिद्धि से सम्बन्धित अन्य सूत्र हैं । तिब्बती-अनुवाद का यह क्रम पञ्चपादी उणादि की अनेक वृत्तियों में पाया जाता है । तिब्बतीय अनुवाद में देवनागरी की अपेक्षा महत्त्वपूर्ण पाठ मिलते हैं । जैसे मङ्गलाचरण-पद्य की व्याख्या २ पृष्ठों में मिलती है, किन्तु देवनागरी में एक शब्द भी व्याख्या में नहीं मिलता । अतः ऐसे अतिरिक्त महत्त्वपूर्ण पाठों का संस्कृत में पुनरुद्धार मैंने किया है । इसी प्रकार तिब्बती में ३ सूत्र ऐसे भी हैं जो देवनागरी में अनुपलब्ध हैं, उनका भी संस्कृत में पुनरुद्धार करके यथास्थल इस ग्रन्थ में उल्लेख किया गया है ।

## तिब्बती-अनुवाद में अनुपलब्ध १३५ सूत्रों का अनुवाद

पूर्व में स्पष्ट हो चुका है कि देवनागरी- (मद्रास) संस्करण की अपेक्षा तिब्बती-अनुवाद में १३५ सूत्र कम हैं । जो देवनागरी में पञ्चम एवं षष्ठ पादों में हैं । तिब्बती में तो चार ही पाद हैं । अतः इस ग्रन्थ के पञ्चम एवं षष्ठ पाद में निर्दिष्ट १३५ सूत्रों का अनुवाद तिब्बतीभाषा में श्री लोब्जङ् नोरबू शास्त्री के साथ मैंने किया है । इससे तिब्बती-अनुवाद की अपूर्णता दूर हुई । इसका तिब्बती-अनुवाद पृथक् प्रकाशित हो रहा है ।

## पुनः सम्पादन क्यों ?

डॉ० टी.आर. चिन्तामणि सम्पादित 'कातन्त्रोणादिवृत्ति' ग्रन्थ जो मद्रास विश्वविद्यालय से १९३४ ई. में प्रकाशित हुआ था, उसी ग्रन्थ को पुनः सम्पादित करके प्रस्तुत कर रहा हूँ । परन्तु ऐसा क्यों ? इसका विस्तृत उत्तर यह है कि पूर्व सम्पादक ने कन्नड-लिपि से देवनागरी में रूपान्तरण

करके इस ग्रन्थ को उपलब्ध कराया तथा जो पाठ उन्हें असङ्गत प्रतीत हुए तदर्थ बृहत् कोष्ठक [ ] में स्वकल्पित पाठ भी उन्होंने दिए हैं तथा जो पाठ पाण्डुलिपि में स्पष्ट ज्ञात नहीं हुए उनकी सूचना भी सम्पादक ने टिप्पणी में दी है । अतः सम्पादक डॉ0 टी.आर. चिन्तामणि का यह कार्य श्लाघनीय है । परन्तु इस ग्रन्थ में बहुत से पाठ अपूर्णतया प्रकाशित हैं तथा कुछ भ्रष्ट या संदिग्ध पाठ भी हैं । कुछ पाठों पर तो सम्पादक ने ही प्रश्न चिह्न लगाया है, जो उनकी समझ में नहीं आये । इसमें कातन्त्र-व्याकरण के शब्दानुशासन-भाग के सूत्र भी अपूर्णतया उद्धृत हैं तथा कुछ परिभाषाएँ एवं न्यायवचन भी अपूर्ण रूप में उल्लिखित हैं । मैंने ग्रन्थ के बङ्ग-संस्करण तथा तिब्बती-अनुवाद के आधार पर इस देवनागरी-संस्करण के अनेक असङ्गत, भ्रष्ट, सन्दिग्ध तथा अपूर्ण पाठों के समाधान करने का प्रयास किया है । संयोग से मुझे पञ्चपादी उणादि के अनेक प्राचीन वृत्तिग्रन्थ भी प्राप्त हो गए, जिनसे पाठ-संशोधन में बहुत साहाय्य प्राप्त हुआ । मेरे द्वारा जो पाठ-संशोधन किए गए उन्हें सम्बद्ध स्थलों पर ही देखा जा सकता है । तिब्बती-अनुवाद, एवं बङ्ग-संस्करण में जो इस ग्रन्थ की अपेक्षा अधिक पाठ मिले, उनका भी संस्कृत में पुनरुद्धार किया गया है ।

राष्ट्रभाषा हिन्दी के माध्यम से संस्कृत ग्रन्थों का बहुत प्रचार-प्रसार हो रहा है, इसलिए राष्ट्रभाषा में इस ग्रन्थ की हिन्दी-टीका भी की गई । जिसमें सूत्रार्थ तथा प्रत्येक औणादिक शब्द की कातन्त्र व्याकरण के अनुसार सिद्धि दिखाई गई है ।

सम्पादन के अन्तर्गत किए गए कार्यों को उदाहरणार्थ निम्न बिन्दुओं में देखा जा सकता है–

(१) सूत्रपाठ–सम्बन्धी असङ्गति का निराकरण करके अपने द्वारा कल्पित सङ्गत पाठ को लघु कोष्ठक ( ) के अन्दर रखा गया तथा उसके औचित्य का प्रतिपादन पाद–टिप्पणी में किया गया है। बृहत् कोष्ठक [ ] में पूर्व सम्पादक का पाठ है ।

(२) कहीं अत्यन्त असङ्गत पाठ को वहाँ से हटाकर पाद–टिप्पणी में म.सं. (मद्रास–संस्करण) इस सङ्केत के साथ रखा गया तथा उसके स्थान पर संशोधित पाठ किया गया ।

(३) इस ग्रन्थ में समुद्धृत कातन्त्र व्याकरण के अपूर्ण सूत्रों तथा अपूर्ण न्यायवचनों की पूर्ति सन्दर्भ–सहित की गई ।

(४) इस संस्करण के अशुद्ध पाठों की विचारणा के समय इसी के बङ्ग–संस्करण (बं.सं.) एवं तिब्बती–अनुवाद (ति.अनु.) के शुद्ध प्रामाणिक पाठ भी दिए गये ।

(६) इस संस्करण के अशुद्ध एवं भ्रष्ट पाठों के समाधानार्थ प्रामाणिकता हेतु पञ्चपादी–उणादिवृत्तियों में उज्ज्वलदत्त कृत उणादिवृत्ति, श्वेतवनवासी आदि की उणादिवृत्तियों तथा दशपाद्युणादिवृत्ति एवं भोजकृत उणादिग्रन्थ से प्रभूत उद्धरण दिए गये हैं ।

(७) दुर्गवृत्ति में कुछ औणादिक शब्दों की धातु से पद–व्यवस्था के अनुसार व्युत्पत्ति–पाठ की असङ्गति भी

देखने को मिली । अतः ऐसे बहुत से पाठों पर भी विचार किया गया ।

(८) इस ग्रन्थ के प्रारम्भ में जो मङ्गलाचरण पद्य की व्याख्या मुद्रित है उसे तिब्बती-अनुवाद के आधार पर मैंने संस्कृत में करके दिया है । ऐसे अनेक अतिरिक्त पाठों का तिब्बती से संस्कृत में पुनरुद्धार किया गया है ।

(९) बङ्ग-संस्करण में १० अतिरिक्त सूत्र तथा तिब्बती-अनुवाद में इन्हीं सूत्रों में से ४ अतिरिक्त नवीन सूत्र प्राप्त हुए जो इस ग्रन्थ में नहीं थे, उन्हें यथास्थल देकर टिप्पणी में उनकी सूचना दी गई है ।

(१०) इस ग्रन्थ में पञ्चम पाद के प्रारम्भ में मङ्गलाचरण के रूप में निर्दिष्ट पद्य को ......... इस तरह बिन्दुओं के साथ देकर पूर्व सम्पादक ने अपूर्णता सूचित की थी, मेरे द्वारा इस पद्य की पूर्णता वहाँ प्रदर्शित की गई है ।

(११) इस ग्रन्थ के मूल भाग में अनेक जगह 'एवमन्येऽप्यनुसर्तव्या', 'एवमादयो द्रष्टव्याः' इस प्रकार के अनेक निर्देश हैं, जिनसे सूत्र-द्वारा निर्दिष्ट उदाहरणों के अलावा अन्य उदाहरणों की निष्पत्ति करने की सूचना दी गई है । मैंने ऐसे स्थलों पर पञ्चपादी- उणादिवृत्तियों से उसी प्रकार के अन्य उदाहरणों का हिन्दी-टीका के अन्तर्गत उल्लेख कर दिया है ।

(१२) इसमें प्रायः कातन्त्र व्याकरण के उद्धृत सभी सूत्रों तथा न्यायवचनों के पूर्ण सन्दर्भ मैं ने दिये हैं ।

(१३) इस ग्रन्थ में बहुशः उद्धृत कोऽनुबन्धो यण्वद्- भावार्थः, ञकार इज्वद्भावार्थः, कारितसंज्ञा, डोऽनुबन्धः

अन्त्यस्वरादिलोपार्थः, कपिलिकादित्वाल्लत्वम्, सन्ध्यक्षरान्तानामाकारः, 'इदनुबन्धत्वान्नागमः' इत्यादि अनेक पारिभाषिक वचनों का विवरण कातन्त्र व्याकरण के अनुसार सन्दर्भपूर्वक हिन्दी-टीका में दिया गया है ।

(१४) पूर्व सम्पादक-द्वारा इस ग्रन्थ में बहुत से पाठ सन्धि-रहित रखे गए । उन्हें यथावत् रहने दिया गया है ।

हिन्दी टीका- व्याकरण के विभिन्न सम्प्रदायों में उणादिसूत्रों की रचनायें हुई तथा उन पर वृत्ति एवं व्याख्याएं भी की गईं, किन्तु राष्ट्रभाषा हिन्दी में अभी तक स्वतन्त्र रूप से कोई ऐसी व्याख्या या टीका नहीं की गयी जिसमें सभी औणादिक शब्दों की सूत्रनिर्देशपूर्वक सिद्धि तथा शब्द के सभी अर्थनिर्देश हों । मैंने इसी न्यूनता को दूर करने के लिए इस 'कातन्त्र-उणादिवृत्ति' की 'हिन्दी-टीका' करने का भी निश्चय किया था । इस 'हिन्दी-टीका' में प्रत्येक सूत्र का अर्थ, तथा प्रत्येक औणादिक-शब्द की कातन्त्र-सूत्रों के अनुसार साधनिका की तथा उस शब्द के सभी अर्थों के विभिन्न ग्रन्थों से उद्धरण भी दिए ।

हिन्दी-टीका में सम्पादित कार्य का संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है-

१. प्रत्येक सूत्र का अर्थ ।

२. प्रत्येक उदाहरण की कातन्त्र व्याकरण के अनुसार सिद्धि ।

३. सभी धातुओं के गण तथा धातुसंख्या का संस्थान से प्रकाशित 'कलापव्याकरणम्' ग्रन्थ के आधार पर निर्देश ।

४. प्रकृति-प्रत्यय का विभागशः निर्देश ।

५. सभी शब्दों की व्युत्पत्ति ।

६. मेदिनीकोश, वैजयन्तीकोश, विश्वप्रकाश, अनेकार्थसङ्ग्रह-कोश, अमरकोश, दयानन्द कृत उणादिकोश, वैयाकरणसिद्धान्तकौमुदी, दशपाद्युणादिवृत्ति, सरस्वतीकण्ठाभरण, उज्ज्वलदत्तकृत-उणादिवृत्ति, श्वेतवनवासिकृत-उणादिवृत्ति आदि ग्रन्थों से औणादिक शब्द के अनेक अर्थों के उद्धरण दिए गए हैं ।

७. इस कातन्त्र-उणादि के जो शब्द पाणिनीय-उणादि में भिन्न धातु या भिन्न प्रत्यय से निष्पन्न होते हैं, उनके तुलनात्मक सन्दर्भों का पूर्ण विवरण भी प्रदत्त है ।

८. इस ग्रन्थ की हिन्दी टीका में. ११७९ शब्द विवेचित हैं ।

प्रवृत्तिनिमित्त-

जब मैं संस्कृत की प्रथमा कक्षा में पढ़ रहा था तभी से व्याकरण विषय के प्रति मेरी अभिरुचि हो गई थी । शब्दों के साधुत्व एवं शब्दार्थ का सही बोध व्याकरण से होने के कारण तथा सभी शास्त्रों में व्याकरण की अपरिहार्यता को देखकर मध्यमा से आचार्य पर्यन्त मैंने मुख्य विषय के रूप में व्याकरण को ही अपनाया । 'पञ्चाङ्गं व्याकरणम्' इस कथन के अनुसार व्याकरण के पाँच अङ्ग होते हैं, जिनमें उणादिसूत्रों का अपना विशेष स्थान है, परन्तु इनको अध्ययन-अध्यापन में पर्याप्त स्थान न मिलने से इनकी उपेक्षा हुई । फलतः औणादिक शब्दों के प्रकृत्यर्थ एवं प्रत्ययार्थ के विवेक से लोग वञ्चित हुए । इसकें विपरीत शास्त्रकारों में कुछ ने शब्दानुशासन के अन्तर्गत ही उणादि

का समावेश किया, फिर भी इसका अपेक्षित प्रचार–प्रसार नहीं हो सका । उणादि पर अनेक व्याख्याएँ एवं टीकाएँ भी लिखी गयीं, जिनका परिचय दिया जा चुका है । अनेक अप्रकाशित ग्रन्थों को प्रकाशित किया गया तथा भ्रष्ट एवं अशुद्ध पाठों वाले ग्रन्थों को सम्पादित करके प्रकाशित किया गया ।

इसी क्रम में मैंने व्याकरण में उणादि–विषयक कार्य करने का निश्चय किया । एतदर्थ संस्थान के सम्पादक भिक्षु लोब्जङ् नोरबू शास्त्री जी से इस विषय पर वार्ता हुई । श्री शास्त्री जी ने तिब्बती एवं संस्कृत दोनों भाषाओं में विद्यमान व्याकरण ग्रन्थ पर कार्य करने की आवश्यकता प्रतिपादित की । तदनुसार शास्त्री जी के साथ इस विषय पर संस्थान के डॉ0 जानकीप्रसाद द्विवेदी (उपाचार्य, संस्कृत विभागाध्यक्ष) जी से सम्पर्क किया गया । डॉ0 द्विवेदी ने संस्थान में प्रस्तुत अपनी व्याकरणग्रन्थ–पुनरुद्धार–अनुवादयोजना के विषय में बतलाया और तिब्बती–संस्कृत में विद्यमान 'कातन्त्रोणादिसूत्र' ग्रन्थ पर कार्य की आवश्यकता प्रतिपादित की । मैंने नम्–ख–सङ्पो द्वारा अनूदित 'कातन्त्रोणादिसूत्रों' का तिब्बती–अनुवाद तथा दोर्जे ग्यलछेन द्वारा अनूदित दुर्गसिंह कृत उणादिवृत्ति का तिब्बती अनुवाद श्री नोरबू शास्त्री के सहयोग से देखा तो उसमें मद्रास से प्रकाशित देवनागरी–संस्करण के पाठों से पर्याप्त वैषम्य पाया । डॉ0 टी.आर. चिन्तामणि–द्वारा सम्पादित, तथा मद्रास विश्वविद्यालय से प्रकाशित 'कातन्त्रोणादिवृत्ति' को जब देखा तब उसमें अनेक भ्रष्ट एवं अपूर्ण पाठ देखने में आए । इसके अलावा इसी ग्रन्थ के बङ्ग–संस्करण में भी यही स्थिति मिली । तिब्बती–अनुवाद में २६७ सूत्र अनूदित थे जबकि देवनागरी में ३९९ सूत्र निर्दिष्ट

थे । दोनों संस्करणों में विद्यमान दुर्गवृत्ति के पाठों में भी अन्तर देखा गया । इसका विस्तृत विवरण पूर्व में दिया जा चुका है । तिब्बती-अनुवाद में भी सूत्रपाठ एवं वृत्तिपाठ अधिकांशतः अशुद्ध एव भ्रष्ट प्राप्त हुए तथा तिब्बती में देवनागरी की अपेक्षा १३२ सूत्र कम भी थे । अतः तिब्बती-अनुवाद की इस अपूर्णता तथा इस ग्रन्थ के तीनों संस्करणों में परस्पर सूत्रसंख्या, पादसंख्या एवं पाठों में वैषम्य, पाठगत भ्रष्टता एवं न्यूनाधिक्य आदि को देखकर इसके समाधानार्थ एक उत्कृष्ट संस्करण प्रस्तुत करने के उद्देश्य से संस्थान- द्वारा इस पर कार्य करने की स्वीकृति प्राप्त की । पहले तो मैं इसके विशुद्ध सम्पादन तक ही सीमित रहा किन्तु फिर बाद में एक 'हिन्दी टीका' का भी विचार हुआ तथा उसमें सूत्रार्थ एवं औणादिक शब्द की कातन्त्र व्याकरण के अनुसार शब्दसिद्धि, कोशों के आधार पर शब्द के अनेक अर्थों का प्रदर्शन एवं अन्य उणादिग्रन्थों से पाठभेद आदि कार्य करने का निर्णय लिया गया । पूर्व निर्धारित कार्य से इन अंशों के और बढ़ जाने से इस ग्रन्थ का आकार भी बढ़ गया । मैंने संस्थान में संस्कृत-अध्यापन के साथ ही इस कार्य को एक निश्चित अवधि में उपरिवर्णित अपेक्षाओं की पूर्ति के साथ सम्पन्न किया है, जिसे विद्वत्सेवा में प्रस्तुत कर रहा हूँ ।

कृतज्ञता-प्रकाश- ग्रन्थ की सम्पन्नता में प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप में जिन महानुभाव विद्वानों से प्रेरणा तथा सहायता प्राप्त हुई, उनके प्रति आभार प्रकट करना मैं अपना कर्तव्य समझता हूँ । सर्वप्रथम बौद्धदर्शन के सुविज्ञ तथा संस्थान के निदेशक, माननीय **प्रो० समदोङ् रिनपोछे** जी, जिन्होंने मुझे

संस्कृत अध्यापन के साथ ही ग्रन्थविषयक अनुसन्धानकार्य-हेतु अनेकशः प्रेरित और निर्दिष्ट भी किया, उन्हीं की प्रेरणा के फलस्वरूप मैंने तिब्बती-भाषा एवं संस्कृत-भाषा में विद्यमान प्रकृत ग्रन्थ को अपना कार्य-विषय बनाया, उन्होंने इस ग्रन्थ के विशुद्ध सम्पादन की योजना को प्रसन्नतापूर्वक स्वीकार किया एवं कार्य-अवधि में इस कार्य की स्थिति से मैं उन्हें जब भी अवगत कराता रहा तब उनसे मार्ग निर्देशन भी प्राप्त होता रहा । अतः मैं उनके प्रति विनीतभाव से आभार प्रकट करता हूँ तथा विद्याक्षेत्र में प्रगति हेतु शुभाशीष की कामना भी करता हूँ । बौद्धदर्शन के प्रख्यात विद्वान् तथा संस्थान के रिसर्च प्रोफेसर श्रद्धेय डॉ0 रामशङ्कर त्रिपाठी जी के निरन्तर प्रोत्साहन- प्रेरणा-निर्देशन आदि से सम्पादन में गतिशीलता तथा इसे शीघ्र प्रस्तुत करने में जो सहायता प्राप्त हुई है, तदर्थ मैं प्रो0 त्रिपाठी जी के प्रति कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ । प्रो0 त्रिपाठी जी ने अश्वघोषकृत 'बुद्धचरितम्' ग्रन्थ पर संस्कृत व्याख्या का कार्य भी सौंप दिया है, जिसे भगवान् बुद्ध की अनुकम्पा से अवश्य ही यथासमय प्रस्तुत करने का प्रयास करूँगा ।

संस्थानीय संस्कृतविभाग के प्रो0 डॉ0 कामेश्वरनाथ मिश्र जी, पूज्य गुरुवर्य पं0 श्रीशशिधर मिश्र जी, एवं प्रोफेसर श्रीनारायण मिश्र जी आदि महानुभावों का भी मैं आभारी हूँ, जिनसे प्रसङ्गतः अपेक्षित सहयोग प्राप्त हुआ । सार्वभौम संस्कृत-प्रचार-संस्थान के संचालक पूज्य पं0 श्री वासुदेव द्विवेदी शास्त्री जी, जो संस्कृतभाषा के प्रचार-प्रसारार्थ पूर्णतया समर्पित हैं, के प्रति कृतज्ञतां ज्ञापित करना मेरा परम कर्तव्य है । श्री शास्त्री जी के सान्निध्य में मुझे रहकर बहुत कुछ

सींखने का अवसर प्राप्त हुआ तथा इस कार्य मे उनसे उणादिग्रन्थों की प्राप्ति भी हुई । इस कार्य योजना के प्रस्तावक डॉ0 जानकीप्रसाद द्विवेदी जी, संस्कृतविभागाध्यक्ष ने इसके बङ्ग–संस्करण के पाठान्तरों का सङ्कलन कराया तथा कातन्त्र–व्याकरण से सम्बन्धित अनेक समस्याओं का समाधान भी कराया, तदर्थ उनके प्रति हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ ।

संस्थान के कुलसचिव, डॉ0 कैलाशपति सिंह जी तथा उपकुलसचिव, श्री छेरिंग डक्पा जी के प्रति भी आभार प्रकट करता हूँ, जिन्होंने यथासमय अपेक्षित प्रशासनिक सुविधाओं को प्रदान किया तथा इसी के साथ शान्तरक्षित ग्रन्थालयाध्यक्ष आचार्य श्री नवाङ् शेरब जी का भी आभारी हूँ, जिन्होंने अपेक्षित ग्रन्थोपलब्धि तथा कम्प्यूटर–द्वारा इस ग्रन्थ के प्रकाशन की व्यवस्था सम्पादित की । प्रकाशन–विभाग के इंचार्ज श्री समतेन छोफेल जी का भी कृतज्ञ हूँ, जिन्होंने प्रकाशन की दिशा में इसे अग्रसर किया ।

इसी ग्रन्थ के तिब्बती–अनुवाद के सम्पादक तथा प्रस्तुत ग्रन्थ की योजना के सहभागी भिक्षु लोब्जङ् नोरबू (सुमतिमणि) शास्त्री जी का तो विशेष आभारी हूँ, जिन्होंने मुझे इस कार्य में प्रवृत्त कराया तथा तिब्बती–अनुवाद के पाठान्तरों का सङ्कलन कराया । इनके द्वारा सम्पादित इस ग्रन्थ का तिब्बती–अनुवाद संस्थान से पृथक् प्रकाशित हो रहा है । पुनरुद्धार–योजना के सम्पादक भिक्षु नवाङ् समतेन जी का भी कृतज्ञ हूँ, जिन्होंने समय–समय पर मुझे तिब्बती–संस्करण से सम्बद्ध महत्त्वपूर्ण तथ्यों से परिचित कराया ।

श्री एम0 एल0 सिंह भी धन्यवाद के पात्र हैं, जिन्होंने इसे समुचित ढंग से शुद्ध रूप में कम्प्यूटर-यन्त्र द्वारा मुद्रित करके ग्रन्थ-प्रकाशन में यथोचित सहयोग किया ।

तद्विद्वांसोऽनुगृह्णन्तु चित्तश्रोत्रैः प्रसादिभिः ।
सन्तः प्रणयिवाक्यानि गृह्णन्ति ह्यनसूयवः ।
न चात्रातीव कर्तव्यं दोषदृष्टिपरं मनः ।
दोषो ह्यविद्यमानोऽपि तच्चित्तानां प्रकाशते ॥
(श्लोकवार्त्तिक-प्रतिज्ञाश्लोक ३-४)

सम्पादक एवं टीकाकार,
डॉ0 धर्मदत्त चतुर्वेदी
केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान,
सारनाथ, वाराणसी

भाद्रपदकृष्ण-
श्रीकृष्णजन्माष्टमी-वि.सं.२०४९
दिनाङ्क : २१-८-१९९२

# साङ्केतिक शब्द–सूची

| | |
|---|---|
| अ. | अदादिगण, अध्याय |
| अ. को. | अमरकोश |
| अनु. | अनुबन्ध |
| अने. | अनेकार्थसङ्ग्रहकोश |
| अ. सू. | अष्टाध्यायीयसूत्र |
| आ. | आत्मनेपद |
| इ. | इतिहास |
| उ. | उणादि |
| उज्ज्वल. | उज्ज्वलदत्तकृत–उणादिवृत्ति |
| उ.म.दी. | उणादिमणिदीपिका |
| उ.सू. | उणादि–सूत्र |
| एक. | एकवचन |
| का.कृ.धा. | काशकृत्स्न–धातुपाठ |
| कात. | कातन्त्रव्याकरणसूत्र |
| कात.उ. | कातन्त्र–उणादिसूत्र |
| कात.धातु. | कातन्त्र–धातुपाठ |
| कात.रूप. | कातन्त्र–रूपमाला |
| कात.व्या. | कातन्त्र–व्याकरण |
| कात.व्या.बि. | कातन्त्रव्याकरणविमर्श |
| का.वा. | कात्यायन–वार्तिक |
| कु. | कुमारसम्भव. |
| क्री. | क्र्यादिगण |
| ग्र.सं. | ग्रन्थ–संख्या |
| ग.सू. | गण–सूत्र |
| चा. | चान्द्र–व्याकरण |
| चु. | चुरादिगण |
| जु. | जुहोत्यादिगण |
| त. | तनादिगण |
| तत्त्व. | तत्त्वबोधिनी टीका (सिद्धान्तकौमुदी) |
| ति.अनु. | तिब्बती–अनुवाद |
| ति.वृ.अ. | तिब्बतीवृत्ति–अनुवाद |
| तु. | तुदादिगण, तुलनात्मक |
| दया.उ.को. | दयानन्द उणादिकोश |
| दश.वृ. | दशपाद्युणादिवृत्ति |
| दि. | दिवादिगण |
| दु.वृ. | दुर्गसिंह–वृत्ति |
| दे.ना. | देवनागरीसंस्करण |
| द्र. | द्रष्टव्य |
| द्वि. | द्विवचन |
| धा. | धातु |
| धातु. | धातुपाठ |
| न | नपुंसकलिङ्ग |
| परि.सू. | परिभाषा–सूत्र |
| पा. | पाणिनि, पाद |
| पाठा. | पाठान्तर |
| पा.व्या. | पाणिनीय व्याकरण |
| पा.सू. | पाणिनीयसूत्र |
| पुं. | पुंल्लिङ्ग |
| पृ. | पृष्ठ |
| प्र.सर्व. | प्रक्रियासर्वस्वम् |

| | |
|---|---|
| बं.सं. | बङ्गसंस्करण |
| बहु. | बहुवचन |
| बाल. | बालमनोरमाटीका (वै.सि.कौ.) |
| भू. | भ्वादिगण |
| मनु. | मनुस्मृति |
| म.भा. | महाभाष्यम्(पतञ्जलि) |
| म.सं. | मद्रास–संस्करण |
| महा. | महाभारतम् |
| मु.को. | मुकुन्दकोश |
| मेदिनी. | मेदिनीकोश |
| यु.मी. | युधिष्ठिर मीमांसक |
| रघु. | रघुवंशमहाकाव्य |
| रघु.टी. | रघुनाथचक्रवर्तिटीका (अमरकोश) |
| रु. | रुधादिगण |
| रूप. | रूपमाला |
| वा. | वार्तिक |
| वा.प. | वाक्यपदीय |
| वि.प्र.को. | विश्वप्रकाशकोश |
| वृ. | वृत्ति |
| वैज.को. | वैजयन्तीकोश |
| वै.सि.कौ.उ. | वैयाकरणसिद्धान्त कौमुदी (उणादि) |
| व्या.शा.इ. | व्याकरणशास्त्र का इतिहास |
| श्वेत.वृ. | श्वेतवनवासि–उणादिवृत्ति |
| सं. | संख्या, संपादक |
| सरस्वती. | सरस्वतीकण्ठाभरण (उणादिखण्ड,भोजकृत) |
| सि.कौ. | सिद्धान्तकौमुदी (भट्टोजिदीक्षितकृत) |
| सि.चं. | सिद्धान्तचन्द्रिका (सारस्वत व्याकरण) |
| सु. | स्वादिगण |
| स्त्री. | स्त्रीलिङ्ग |
| हेम. | हेमचन्द्र |
| क्षी.त. | क्षीरतरङ्गिणी |

# विषयानुक्रमणिका

॥श्रीः॥

आचार्यदुर्गसिंहविरचिता

# कातन्त्रोणादिसूत्रवृत्तिः

नमस्कृत्य गिरं भूरि[1] –शब्दसन्तानकारणम् ।
उणादयोऽभिधास्यन्ते बालव्युत्पत्तिहेतवे ॥

[भोटानुवादस्य पुनरुद्धारः[2]]

*व्याख्या*– नमस्कृत्येत्यादिस्तु विघ्नोपशमनाय सरस्वत्या वागभिधेय–त्वान्नमस्करणम् । अनेनं किं वैशिष्ट्यमिति चेत्, भूमिशब्दसन्तानकारणम् । भूमेः शब्दास्तु भूमिशब्दाः, तेषां भूमिशब्दानां यत् सन्तानं निरन्तरप्रवृत्तिस्तत्र कारणं हेतुरिति । यतो वाक्स्वरूपावबोधनं सरस्वत्यैव तस्मात् सैव प्रभवित्री । सरस्वती एवात्र शरीरिणी । सा नमस्क्रिययाभिद्योत्यते । सरस्वतीं नमस्कृत्य किमभीष्टं साध्यमिति चेदाह– उणादयोऽभिधास्यन्ते । येषां प्रत्ययानामादौ 'उण्' इति [ते उणादयः] प्रयोज्याः । अभिधास्यन्ते तु करिष्यन्ते अनेन (मया) इति कारकाभि–सम्बन्धः ।

कारुप्रभृतिशब्दानां न विशेषेण बोधकत्वमिति, किमेतेन निश्चितार्थेषु (ते) न प्रवर्तन्ते? प्रवर्तन्ते । न चैतेषामवयवार्थो

---

1. भूमि– (भूम) शब्दसन्तानकारणम्– ति०वृ०अनु० (तन्युर नो न–छोक्)
2. मद्रास से प्रकाशित दुर्गसिंह–कृत उणादिवृत्ति में उपर्युक्त मङ्गलाचरण श्लोक की व्याख्या उपलब्ध नहीं है । परन्तु दुर्गसिंह–कृत उणादिवृत्ति के 'भोटानुवाद' में पर्याप्त एवं सुन्दर व्याख्या प्राप्त होती है । इसी प्रकार अनेक स्थलों पर भोटानुवाद में कुछ महत्त्वपूर्ण एवं अधिक पाठ मिलता है । ऐसे पाठों का तिब्बती से संस्कृत में पुनरुद्धार किया गया है । मङ्गलाचरण–पद्य का उपर्युक्त भोट–पुनरुद्धार द्रष्टव्य है ।

द्रष्टव्याः । यथा 'कर्ता' इत्यत्र कारकार्थः । अभिधानमपि त्रिविधमवबोद्धव्यम् । अनिश्चितेऽपि स्यादिति चेन्मैवम् ।

कारुशब्दस्य विशेषव्युत्पत्तिर्न भाषिताऽपितु शिल्पिविशेषे भाषितमिदम् । नापि कारकक्रिययोर्वैशिष्ट्यम्, (अपितु) साधारणः कर्ता । तस्मादेतेषां व्युत्पत्तिकरणेन किम्? तथा च वृत्तिकारेणाप्यभिहितम्–

प्रत्ययाः पठिताश्चात्र रूढाद्यर्थेषु वृक्षवत्[1] ।

कृतः । वृक्षकर्मादीनामपि विशेषार्थबोध एव न भवति इत्यभिहितम् ।

भाष्यकारेणापि किञ्चित् कथितम्–

उणादयोऽभिधानेन व्युत्पाद्यन्ते च तद्धिताः ॥

अन्यशास्त्रकारैः कथमाक्षिप्तम्–

'उणादिनामशब्दानां साध्यत्वमभिधीयते' इति ॥

इमे नूनमपेक्षिताः कात्यायनादिभिरन्यस्मिन् उणादि–विशेषावबोधो न कर्तव्यः ? इति न विवद्यम् । अत एवाह– बालव्युत्पत्तिहेतवे । बालैर्विशेषावबोधनार्थाय विशेषावबोधस्य हेतवः एतेऽभिधास्यन्ते । अक्षरादीनामेव विशेषावबोधो न, नामशब्दा अपि बालैरवबोधार्थाः । प्रकृतिप्रत्ययावनुसृत्य एते विशेषेणावबोध्याः । कृता इति । सूत्रकारेणापि विशेषावबोधकस्य पक्षत्वं स्मृतिभिरप्युक्तम् । 'उणादयो भूतेऽपि' (कात.४/४/६७) 'भविष्यति गम्यादयः' (कात.४/४/६८) इति उणादिष्वपि

1. द्र0–वृक्षादिवदमी रूढाः, कृतिना न कृताः कृतः ।
कात्यायनेन ते सृष्टां विबुद्धप्रतिबुद्धये ॥ (कात. कृत्प्रकरणे)

विशेषकालो न । 'ताभ्यामन्यत्रोणादयः' (कात.४/६/५२) । कारकविशेषा अपि दर्शिताः ।

उणादिनिर्दिष्टाः पृथक् पृथक् निर्देष्टव्याः । यथा 'जागुः कृत्यशन्तृङ्व्योः' (कात.४/१/८) 'कृगृजागृभ्यः क्विः' (उ०सू०३/३७) 'युवुझामनाकान्ताः' (कात.४/६/५४) 'गण्डिमण्डिभ्यां झः' (उ.३/१६) नाल्विष्ण्वाय्यान्तेत्नुषु (कात.४/१/३७) स्तनिहृषिपुषिगदिमदिभ्य इन इत्नुः (उ.१-२९) एवमादयः । अस्य निर्देशस्य प्रारम्भात् प्रयोगाः ।

*हिन्दी टीका* प्रचुर शब्दों की सन्तान- परम्परा में हेतुभूत सरस्वती को नमस्कार करके बालकों के विशेष शब्दार्थ-ज्ञान हेतु उणादि प्रत्ययों का अभिधान (कथन) किया जाएगा ।

# प्रथमः पादः

## १. कृवापाजिमिस्वदिसाध्यशूदृसनिजनिचरिचटिभ्य उण् ।१-१।

*दु०वृ०* एभ्यो धातुभ्यः................. [उण्प्रत्य] यो भवति । उणादयो भूतेऽपि । भूते काले । अपिशब्दाद् वर्तमाने भविष्यति च । 'ताभ्यामन्यत्रोणादयः' । ताभ्यां सम्प्रदानापादानाभ्यामन्यस्मिन् कारके कर्तरि कर्मादौ यथाभिधानं 'प्रत्ययः परः' इति परिभाषया उणादयो भवन्ति । णकार इज्वद्भावार्थः । 'डु कृञ् करणे' करोतीति *कारुः* शिल्पी । 'वा गतिगन्धनयोः' वातीति *वायुः* समीरः । 'धेट् पा पाने' पिबतीति *पायुः* अपानम् । 'जि जये' जयतीति *जायुः* औषधम् । 'डु मिञ् प्रक्षेपणे' मिनोतीति *मायुः* पित्तम् । गोपूर्वस्यान्योऽर्थः गां वाचं मिनोतीति *गोमायुः* सृगालः । 'स्वद स्वादने' स्वदते *स्वादुः* मधुरम् । 'राध साध संसिद्धौ' साध्यतीति [साध्नोतीति] *साधुः* कुशलः 'अशूङ् (अशू) व्याप्तौ' अश्नुत

इति *आशु* शीघ्रम् । 'दृ विदारणे' दृणातीति *दारुः* काष्ठम् । 'षणु दाने' सनोतीति *सानुः* प्रस्थम्, शृङ्गम्, पर्वतैकदेशश्च । 'जन जनने' जायत[1] इति *जानुः* अष्ठिवान्[2] (अष्ठीवान्) । 'चरिः गत्यर्थः' चरतीति *चारु* शोभनम् । 'चट स्फुट भेदे' चटतीति[3] *चाटुः* पटुवादी ।

[भोटानुवाददतिरिक्तपाठस्य पुनरुद्धारः]

डु कृञ् करणे । ड्वनुबन्धस्तेन पूरणेऽर्थे त्रिमक् (कात.४/५/६८) विशेषार्थत्वेन प्रयोगः । 'योऽनुबन्धोऽप्रयोगी' (कात.३/८/३१) इत्यवगम्य सर्वानुबन्धेषु एवं प्रतिबोद्धव्यम् । 'षणु दाने' धात्वादेःषः सः (कात.३/८/२४) निमित्ताभावे नैमित्तकस्याप्यभावः (परि.३४) इत्यनेन णकारस्य नकारः । उकारोऽनुबन्धस्तु 'उदनुबन्धपूक्लिशां क्त्व' (कात.४/६/८४) इति विशेषार्थः ।

कृ च, वा च, पा च. इत्यादीनां समासः । तत्स्था लोप्या विभक्तयः (कात.२/५/२) उक्तार्थानामप्रयोगः (परि.सू.४९) इत्यनेन 'च' शब्दस्य लोपः । 'द्वन्द्वः समुच्चयो नाम्नोर्बहूनां

1. वृत्ति में निर्दिष्ट 'जायते' इस व्युत्पत्ति के लिए 'जनी प्रादुर्भावे' ऐसा धातुपाठ अपेक्षित है । जन जनने (अ.८) धातु से 'जजन्ति' ऐसी व्युत्पत्ति अपेक्षित है, परन्तु वृत्ति में 'जायते' निर्दिष्ट है । अतः जन धातु के अनुसार जजन्ति, तथा जायते इस व्युत्पत्ति के अनुसार यहाँ जनी प्रादुर्भावे (दि.९४) धातुपाठ अपेक्षित है ।
2. अष्ठिवान्. म.स. । अष्ठीवान् ऐसा दीर्घ ईकार घटित पाठ जो कि "मतौ बह्वचोऽनजिरादीनाम्" (पा.सू.६/३/११९) इस सूत्र के अनुसार उचित प्रतीत होता है । द्र०—जानुरष्ठीवदस्त्रियौ (अ.को. २/६/७२) ।
3. चट स्फुट भेदे (चु.१४१) धातु के चौरादिक होने से 'चाटयति' होना चाहिए । इन् (णिच्) न करने पक्ष ही 'चटति' ऐसी व्युत्पत्ति की जा सकती है ।

वापि यो भवेत्' (कात.२/५/११) इत्यनेन द्वन्द्वसमासः । अन्यान्यप्रयोगस्य एकैकांशप्रदानत्वाद् अंशादीनां बहुत्वे पञ्चमीबहुवचने भ्यस् । रेफसोर्विसर्जनीयः (कात.२/३/६३) इति सकारस्य बिन्दुद्वयं(:) (तिलकद्वयं) स्यात् । 'उण्' इत्यतः प्रथमैकवचने सिः । सिघटकः इकारः 'सौ सः' (कात.२/३/३२) इति विशेषार्थः । व्यञ्जनाच्च (कात.२/१/४९) इत्यनेन सिलोपः । 'अपरो लोप्योऽन्यस्वरे यं वा' (कात.१/५/९) इत्यनेन विसर्गलोपः । 'न विसर्जनीयलोपे पुनः सन्धिः' (कात.१/५/१६) 'चटिभ्य उण्' इत्यत्र न सन्धिः ।

उणादयो भूतेऽपि (कात.४/४/६७) इति भूते काले । अपिशब्दात् वर्तमानेऽपि । ताभ्यामन्यत्रोणादयः इत्यनेन ताभ्यां सम्प्रदानापादानाभ्यामन्यस्मिन् कारके कर्मण्यादौ च यथाभिधानं 'प्रत्ययः परः' इति परिभाषया एभ्यो धातुभ्य उणादयो भवन्ति । णकारस्तु 'सिद्धिरिज्वद् ञ्णानुबन्धे' (कात.४/१/१) इत्यनेन इज्वद्भावार्थस्तेन इज्वद्भावेन ऋकारस्य आर्वृद्धिः । 'व्यञ्जनम् अस्वरं परं वर्णं नयेत्' (कात.१/१/२१) । पातिपिबतिभ्यामपि आयिरिति 'आयिरिच्यादन्तानाम्' (कात.३/६/२०) ऐ आय् (कात.१/२/१३) इत्यायः ।

दृणातेर्वृद्धौ इज्वद्भावेन अस्योपधादीर्घः । जनेरपि । 'जनिवध्योश्च' (कात.३/४/६७) इत्यनेन ह्रस्वत्वं न, उणादीनां संज्ञाशब्दत्वात्, लक्षणविशेषप्रतिपादनाच्च ।

'कारु' प्रभृतिशब्देभ्यः प्रथमैकवचने सिः, रेफसो-र्विसर्जनीयः । नपुंसकेऽर्थे तु 'नपुंसकात् स्यमोर्लोपो न च तदुक्तम्' (कात.२/२/२६) इत्यनेन स्यमोर्लोपः । एवं सर्वं त्रितयं पृथक् पृथक् क्रियते ।

*हिन्दी टीका* कृ, वा, पा, जि, मि, स्वद्, साध्, अश्, दृ, षण्, जन्, चर् तथा चट् इन सभी धातुओं से उण् प्रत्यय होता है । 'उणादयो भूतेऽपि' (कात.४/४/६७) इस कातन्त्र-नियम से उण् आदि प्रत्यय भूतकाल में तो होते ही हैं, 'अपि' शब्द के बल से वर्तमान एवं भविष्यत् अर्थ मे भी होते हैं । 'ताभ्यामन्यत्रोणादयः' (कात.४/६/५२) इस सूत्र से उणादि प्रत्यय सम्प्रदान तथा अपादान से भिन्न कर्ता, कर्म आदि कारकों में होते हैं । इनका अभिधान प्रत्ययः परः (कात.३/२/१) इस परिभाषा-सूत्र के अनुसार प्रकृति से पर में होता हैं । 'उण्' में 'ण्' अनुबन्ध है । 'योऽनुबन्धोऽप्रयोगी' (कात.३/८/३१) इस सूत्र के अनुसार अनुबन्ध प्रयोगार्ह नहीं माने जाते[1] । उण् में णकार-निर्देश इज्वद्भाव[2] के लिए किया गया है । ञ्-ण् अनुबन्ध वाले कृत् प्रत्ययों के आने पर यथासम्भव इच् में कहे गए उपधादीर्घ, वृद्धि आदि कार्य होते हैं[3] ।

*कारुः* डु कृञ् करणे (त.७) । करण=करना । 'करोति' इस व्युत्पत्ति में कृ धातु से उण् प्रत्यय, ण् अनुबन्ध का अप्रयोग, ण् अनुबन्ध के कारण 'सिद्धिरिज्वद् ञ्णानुबन्धे' (कात.४/१/१) सूत्र से इज्वद्भाव, इज्वद्भाव के कारण 'अस्योपधाया दीर्घो वृद्धिर्नामिनामिनिचट्सु' (कात.३/६/५) सूत्र से कृ में ऋ को आर्वृद्धि 'कार् उ' 'व्यञ्जनमस्वरं परं वर्णं नयेत्' (कात.१/१/२१) सूत्र से व्यञ्जन 'र्' का परवर्ण से संयोग 'कारु' 'धातुविभक्तिवर्जमर्थवल्लिङ्गम्' (कात.२/१/१) सूत्र से लिङ्गसंज्ञा 'तस्मात् परा विभक्तयः' (कात.२/१/२) सूत्र के अनुसार सि प्रत्यय, 'रेफसोर्विसर्जनीयः' (कात.२/३/६३) से स् को विसर्ग । कारुः ।

---

1. कात०व्या० में अनुबन्धों को सीधे अप्रयोगार्ह कहकर हटा दिया जाता है । किन्तु पा०व्या० में अनुबन्धों की पहले इत्संज्ञा की जाती है, पुनः उनका लोप किया जाता है ।
2. सिद्धिरिज्वद् ञ्णानुबन्धे- (कात. ४/१/१) ।
3. अस्योपधाया दीर्घो वृद्धिर्नामिनामिनिचट्सु (कात. ३/६/५)

शिल्पी, कारीगर । विश्वकर्मणि ना कारुस्त्रिषु कारकशिल्पिनोः (मेदिनी.रान्त.१५) ।

पाँच शिल्पी[1] – बढ़ई, जुलाहा, नाई, धोबी और चमार ।

*वायुः* वा गतिगन्धनयोः (अ.१७) । जाना, गन्ध देना । वाति । वा+उण्, 'आयिरिच्यादन्तानाम्' (कात.३/६/२०) से धातुस्थ आकार के स्थान में आयि आदेश, शेष पूर्ववत् वायुः । समीर ।

*पायुः* धेट पा पाने (भू.२६४) । पीना । पिबति (अनेन तैलादिकम्) (जिसके द्वारा तेल आदि को पीता है) । पा+उण्, पायुः । अपान (गुदा) । गुदं त्वपानं पायुर्ना (अ.को.२/६/७३) ।

पाति रक्षति इति पायुः रक्षकः (वै.सि.कौ.उ.१/१) ।

*जायुः* जि जये (भू.१९१) . । जीतना । जयति । जि+उण्, 'अस्योपधाया' (कात.३/६/५) सूत्र से धातुघटक इकार को वृद्धि से ऐकार, 'ऐ आय्' (कात.१/१/१३) से ऐ को आय्, विभक्तिकार्य, जायुः । औषध । जयत्यभिभवति रोगान् (जो रोगों को दबाता है) ।

*मायुः* डु मिञ् प्रक्षेपणे (सु.४) । फेंकना । मिनोति (विकारम्) (जो विकार को फेंकता है) मि+उण्, मायुः । पित्त । कफ । मायुः पित्तं कफः श्लेष्मा (अ.को.२/६/६२) ।

मिनोति प्रक्षिपति देहे ऊष्माणमिति मायुः (वै.सि.कौ.बाल.उ१/१) ।

गो(पूर्वक) मायु गोमायुः । सृगाल ।

---

1. तक्षा च तन्तुवायश्च नापितो रजकस्तथा ।
पञ्चमश्चर्मकारश्च कारवः शिल्पिनो मताः (अ०को० मणिप्रभा–२/१०/५) ।

***स्वादुः*** स्वद स्वादने (चु.१६३) । चखना । स्वदते । स्वद्+उण्, स्वादुः । मधुर । इष्ट । स्वादुर्मनोज्ञे मृष्टे च (वि.प्र.को.दान्त.७) ।

***साधुः*** साध संसिद्धौ (दि.२३, सु.१६) । संसिद्धि पूरा करना, सिद्ध करना । साध्यति या साध्नोति । साध्+उण्, विभक्तिकार्य, पूर्ववत्, साधुः । कुशल, निपुण । सज्जन । कुलीन, सुन्दर, मनोहर । रमणीय, वणिक् । सुशील (ब.सं.) । साध्नोति परकार्यमिति साधुः (सि.कौ.बाल.–उ.१–१) । साधुर्वार्धुषिके चारौ सज्जने चाभिधेयवत् (वि.प्र.को.धान्त.१२) ।

***आशु*** अशू व्याप्तौ (सु.२२) । व्याप्ति=व्याप्त होना । अश्नुते अश्+उण्, उपधादीर्घ, लिङ्गसंज्ञा, सि. अव्यय होने से 'अव्ययाच्च' (कात.२/४/४) इस सूत्र से सिलोप, आशु । (अव्यय) शीघ्र । द्रुत जल्दबाजी ।

आशुः (पु.) 'अश्नुते सद्योऽध्वानमिति आशुः' अश्वः । अश् भोजने (क्री.८३) अश्यते भुज्यते शीघ्रं धान्यम् (दया.उ.को.१/१) । आशुर्धान्यान्तरे शीघ्रे (मेदिनी.शान्त.२) ।

***दारुः*** (दारु) दॄ विदारणे (क्री.१९) । विदारण=तोड़ना, फाड़ना । दृणाति । दॄ+उण् वृद्धि–आर्, विभक्तिकार्य, दारुः । काष्ठ (लकड़ी) दारु (नपुं.) । यहाँ कर्तृपरक व्युत्पत्ति (जो काटता है) दृणाति से काष्ठ अर्थ उपलब्ध नहीं होता 'दीर्यते यत् (जो काटी जाती है) इस कर्मव्युत्पत्ति से काष्ठ अर्थ सुगमता से उपलब्ध हो जाता है । पुंनपुंसकयोर्दारुः (अ.को.–रामाश्रमी.२/४/१२) दारुः (पु.) दारु (नपुं.) दारुः स्यात् पित्तले काष्ठे देवदारौ नपुंसकम् (मेदिनी.रान्त.४७) ।

***सानुः*** षणु दाने (त.२) । दान=देना । षण् में ष् को 'धात्वादेः षः सः' (कात.३/८/८४) सूत्र से स् तथा 'णो नः' (कात.३१/८/२५) सूत्र से ण् को न् । सनोति । सन्+उण्, उपधादीर्घादि पूर्ववत्, सानुः । पत्थर,

पर्वत का शिखर, पर्वत का एक भाग । सानुरस्त्री वने प्रस्थे वात्यामार्गाग्रकोविदे (मेदिनी.नान्त.२२) ।

*जानुः* जनी प्रादुर्भावे (दि.९४) । जायते । प्रादुर्भाव=उत्पन्न होना । जन जनने (अ.८.) जजन्ति । जन्+उण्, उपधादीर्घ, विभक्तिकार्य, जानुः । अष्ठीवान् । जंघा या घुटना ।

*चारु* चर गतौ (भू.१८९) । गति=घूमना, भक्षण करना । चरति । चर्+उण्, उपधादीर्घादि, चारु । शोभन । सुन्दर । स्फुटवादी (बं.सं.) । चारुर्बृहस्पतौ पुंसि शोभने त्वभिधेयवत् (मेदिनी.रान्त.३३) ।

*चाटुः* चट स्फुट भेदे (चु०१४) । भेद=तोड़ना । चटति । चट्+उण्, उपधादीर्घादि, चाटुः । पटुवादी । कुशलवक्ता, प्रियवाक्य (बं.सं.) । चाटु प्रियं वाक्यम् (वै.सि.कौ.उ.१/३) ।

२. किञ्जरयोः श्रिण्भ्याम् ।१-२।

किञ्जरयोरुपपदयोः यथासङ्ख्यमाभ्याम् उण्प्रत्ययो भवति । 'शॄ हिंसायाम्' किं शृणातीति *किंशारुः* धान्यशूकम् । 'इण् गतौ' जरामेतीति *जरायुः* गर्भवेष्टनम्[1] ।

किम् एवं जरा उपपद में रहने पर यथाक्रम शॄ तथा इण् धातु से उण् प्रत्यय होता है । इसमें पूर्वसूत्र (१.१) से उण् पद की अनुवृत्ति होती है ।

*किंशारुः* शॄ हिंसायाम् (क्री. १५) । हिंसा करना, दुःख देना । किं शृणाति । (=बाल के टूड को साफ करता है) किम् पूर्वक शॄ+उण्, आर् वृद्धि, लिङ्गसंज्ञा, सि., स् को विसर्ग, किंशारुः । सस्यशूक । बाल का टूंड (अ.को.२/२/२१) धान्यविशेष । शर, धान्यशूक ।

---

1. गर्भाशयवेष्टनम् (ति.अनु.१/२)।

कम्बल (बं.सं.) । किंशारुर्ना सस्यशूके विशिखे कङ्कपक्षिणि (मेदिनी.रान्त.१३६) ।

*जरायुः* इण् गतौ (अ.१३) । जाना । जरामेति (जीर्णता को प्राप्त होता है) जरापूर्वक इण्+उण्, वृद्धि, आय् आदेश, विभक्तिकार्य, जरायुः । गर्भाशय । गर्भ का आवरण । जिस चर्म में गर्भ लिपटा रहता है । गर्भाशयो जरायुः स्यादुल्बं च कललोऽस्त्रियाम् (अ.को.२/६/३८) ।

## ३. वहिरहितलिपंशिभ्य उण् ।१-३।

एभ्य उण्प्रत्ययो भवति । 'वह प्रापणे' । वहयत्य. उह्यते [नेने]ति *बाहुः* भुजः । 'रह त्यागे' रहयतीति *राहुः* ग्रहः । 'तल प्रतिष्ठायाम्' हेतौ तालयतीति *तालुः* वदनैकदेशः । पुनरुण्ग्रहणाद् उपधोपधस्याप्यकारस्य दीर्घः । 'पशि नाशने' पंशतीति *पांशुः* रेणुः ।

वह् रह् तल् तथा पश् इन धातुओं से उण् प्रत्यय होता है । उण् में ण् अनुबन्ध प्रयोगार्ह नहीं होता ।

*बाहुः* वह प्रापणे (भू२६०) । प्रापण=पहुँचाना, ढोना । उह्यते अनेन (कर्म) । वह्+उण्, णानुबन्ध के कारण पूर्वोक्त सूत्र से इज्वद्भाव तथा उपधादीर्घ, वकार को बकार, विभक्तिकार्य, बाहुः । भुजा ।

बाधते इति बाहुः, बाधृ लोडने, कु अन्त्यदकारस्य हकारादेशः बाहुः (वै.सि.कौ.उ.१/२७) ।

*राहुः* रह त्यागे (चु.१७९) । छोड़ना, त्यागना । रहयति । रह्+उण्; उपधादीर्घ । राहुः । ग्रह । रहति त्यजति दोषान् (जो अनेक दोषों को छोड़ता है) ।

